एक दिन मैंने बड़े गर्व से अपनी कुछ कविताएँ रमेश बाबू को दिखलाई। मुझे विश्वास था कि मित्र की रचनाएँ समझकर वे उनकी कुछ प्रशंसा ही करेंगे। किन्तु रमेश बाबू ने इधर-उधर कुछ पन्ने उलटकर मेरी किताब रख दी और कहा—हिन्दी में कवियों का अभाव नहीं है, अभाव है उनकी रचनाओं के पाठकों का। मेरी समझ में यदि तुम स्वयं कवि बनने की चेष्टा न कर पाठक बनने की चेष्टा करो, तो उससे हिन्दी साहित्य का कुछ लाभ हो सकता है। उनकी बातें सुनकर मैं जल उठा। परन्तु कुछ उत्तर देते न बना। इसीसे मैं चुपचाप रह गया।

रमेश बाबू ने फिर कहा—सब कवि नहीं हो सकते। उसके लिये बड़ी योग्यता चाहिये। वैसी योग्यता कोई असाधारण प्रतिभा-सम्पन्न व्यक्ति ही पा सकता है। सच तो यह है कि कवित्व-शक्ति ईश्वर ही देता है उसे कवि अपने माता के ही उदर में लेकर जन्म लेता है। कवि बनाया नहीं जाता, वह तो पैदा होता है।

इसी समय अचानक महेश बाबू आ गये। उन्होंने रमेश बाबू का अंतिम वाक्य सुन लिया और हँसते-हँसते कहा—रमेश बाबू, सिर्फ कवि ही पैदा नहीं होते, हम और आप भी पैदा होते हैं। घोड़े, गदहे भी बनाये नहीं जाते; वे भी माता के उदर में गर्भ—वास की यातना सह कर जन्म लेते हैं। तब आप सिर्फ कवियों को ही यह यश क्यों देना चाहते हैं ?

मैंने कहा—बात यह है कि मैंने गर्भ-वास के समय पिंगल-शास्त्र का अध्ययन नहीं किया। इसीसे मैं कवि होकर न जन्म ले सका। फिर भी जब मैंने कुछ कवितायें लिखने की धृष्टता की, तब रमेश बाबू ने मुझे स्मरण दिला दिया कि तुममें ईश्वर—प्रदत्त कवित्व शक्ति नहीं है।

रमेश बाबू ने हँसते-हँसते कहा—आप लोग मेरे शब्दों को पकड़ कर अपना पक्ष सबल नहीं कर सकते। क्या आप लोग यह नहीं मानते कि लोगों में एक स्वाभाविक प्रतिभा-शक्ति होती है।

महेश बाबू ने कहा—अवश्य। पर इस प्रतिभा-शक्ति पर एकमात्र कवियों का ही अधिकार नहीं है। मेरा तो यह कथन है कि सभी लोगों में—मनुष्य मात्र में—वह शक्ति विद्यमान है। यदि सभी लोग कवि, दार्शनिक या वैज्ञानिक नहीं हो सकते, तो इसका कारण कुछ परिस्थिति, कुछ देश, कुछ काल और कुछ दूसरों का प्रभाव है।

रमेश बाबू ने कहा—यह सच है कि मनुष्य की स्वाभाविक शक्ति के विकास में देश, काल और परिस्थिति का प्रभाव पड़ता है, परन्तु इससे हम यह तो नहीं कह सकते कि स्वाभाविक शक्ति है ही नहीं या यदि है भी तो वह उपेक्षणीय है।

महेश बाबू बोले—आप तो विकास को ही देखकर उसकी मूल शक्ति का अनुमान कर सकते हैं। संभव है कि शेक्सपियर में वैज्ञानिक भी होने की शक्ति रही हो, पर एक विशेष परिस्थिति में पड़कर वह नाटककार हो गया। कालिदास के विषय में प्रसिद्ध है कि वह महामूर्ख था। उसमें किसी ने भी कवित्व का कोई लक्षण नहीं देखा था, पर वह अपने अध्यवसाय और परिश्रम से महाकवि हो गया। इसीलिये मैं मूल शक्ति को उपेक्षणीय समझता हूँ। किसान बीज को लेकर करेगा ही क्या, यदि उसके पास न उपयुक्त क्षेत्र है और न साधन।

मैंने पूछा—और यदि क्षेत्र और साधन रखकर वह बीज से वञ्चित हो तो?

महेश बाबू ने कहा—तो दूसरों के प्रभाव से उसे अनायास जो कुछ मिल जायगा उसी से वह अपनी फसल तैयार करेगा।

रमेश बाबू ने कहा—देखिए, इतना तो आप स्वीकार करेंगे ही कि जिसकी प्रवृत्ति एक ओर झुक गई है यदि दूसरी ओर—अपनी प्रवृत्त के विरुद्ध काम करेगा, तो इससे उसे सफलता नहीं मिल सकती।

महेश ने कहा—अवश्य ।

रमेश बाबू ने फिर कहा—तब जिन की प्रवृत्ति कवित्व की ओर नहीं है उनकी कविताओं का क्या मूल्य हो सकता है ?

महेश बाबू ने कहा—यह मत कहिये रमेश बाबू। किसकी प्रवृत्ति किस ओर है इसका निर्णय करना बड़ा कठिन है। जब तक किसी का अन्त न देख लिया जाय तब तक उसके सम्बन्ध में कोई बात निश्चय पूर्वक नहीं कही जा सकती । देखिए, संसार में कवियों के नाम से भी जो प्रसिद्ध हैं वे सब एक ही कोटि में नहीं रक्खे जा सकते । उनकी रचनाओं से उनकी शक्ति का पता लगता है और तब हम उन्हें निम्न या उच्च कोटि के कवि मानते हैं । जो निम्न कोटि के कवि हैं वे भी तो कवि ही हैं । यह तो कहा नहीं जा सकता कि उनकी प्रवृत्ति कवित्व की ओर नहीं थी। उन्होंने आजीवन-कविता देवी की आराधना की, तो भी उनमें उच्च कोटि की कवित्व-शक्ति का विकास नहीं हुआ । पर इससे आप उन्हें कवि के आसन से हटा नहीं सकते ।

रमेश बाबू ने कहा—ऐसे ही कवियों की रचनाओं को मैं व्यर्थ समझता हूँ । महेश बाबू ने कहा—तो आप किन कवियों की रचनाओं को ससार समझते हैं ? इतना तो आप मानते ही हैं कि सभी कवियों की रचनाओं में समान रूप से 'सार' विद्यमान नहीं है ।

रमेश बाबू ने कहा—अवश्य । सब कवियों को हम तीन श्रेणियों में रख सकते हैं । प्रथम श्रेणी के कवियों की उपमा हम सूर्य से देंगे । उनकी दिव्य ज्योति से मानव जाति का असीम कल्याण होता है । उनके हृदय का अंधकार नष्ट हो जाता है । उनमें भ्रम या अज्ञान नहीं रह जाता । वे अपना यथार्थ रूप पहचान लेते हैं। उनमें अपूर्व उत्साह आ जाता है । मृत आत्माओं में नव जीवन का संचार हो जाता है । द्वितीय श्रेणी के कवियों को हम चन्द्र कहेंगे। इनका स्निग्ध शीतल और सुखप्रद आलोक होता है । ये मनुष्यों को यथार्थ सौंदर्य-पथ में ले जाते हैं । ये संतप्त हृदयों को शीतल करते हैं । तीसरी श्रेणी के कवियों

सैकड़ों लोग बड़े बड़े कामों में लगे हुए हैं। वे यदि ईश्वर की इच्छा-पूर्त्ति कर रहे हैं, तो हम भी जो यहाँ पड़े हुए हैं उसी की आज्ञा का पालन कर रहे हैं। हम लोग भी उसी की सेवा कर रहे हैं। पर यह बात ठीक नहीं कि कवि-खद्योतों से संसार का कुछ उपकार नहीं होता। सच पूछो तो साहित्य की गति इन्हीं की रचनाओं से छिन्न नहीं होने पाती। इनसे साहित्य की भाषा में स्थिरता आती है, व्याकरण की पुष्टि होती है, समाज की रुचि परिवर्तित होती है और परिमार्जित भी। जब साहित्य क्षेत्र में कोई महाकवि अवतीर्ण होते हैं तब हमें ऐसा ज्ञान पड़ता है कि ये आकाश में विद्युत् की भाँति प्रकट हो गये। पर बात ऐसी नहीं है। उनके पहले कितने ही क्षुद्र कवि उनके आने के लिये साहित्य में पथ बना जाते हैं। साहित्य के निशा-कान्त में कवि खद्योत जो महत्त्वपूर्ण काम चुप चाप कर रहे हैं उन पर हमारी दृष्टि जाती ही नहीं। पर वे उपेक्षणीय नहीं हैं।

मैंने कहा—देखिए रमेश बाबू, अब आपको इतना स्वीकार करना पड़ेगा कि मैं कम से कम कवि- खद्योतनी हूँ।

रमेश बाबू ने कहा—तथास्तु।